# परिशिष्टम्

## नोट्स

### १ नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः (पृ. १)

इस नाटक में और भास के अन्य कतिपय नाटकों में भी सर्वप्रथम लिखा मिलता है—नान्द्यन्ते इत्यादि। परन्तु अन्य कविकृत नाटकों में पहले यथायोग्य एक या तदधिक श्लोकों में मङ्गलाचरण निबद्ध करके तब लिखा जाता है—नान्द्यन्ते इति०। यह परिपाटी भास के समय में नहीं थी, भास के मतानुसार सब नट मिल कर पहले नान्दी कर लेते थे, जो परदे के पीछे ही कर ली जाती थी, बाद में केवल सूत्रधार प्रवेश करता था, जो कथाज्ञापक श्लोक कहता था। यही क्रम भास के नाटकों में सर्वत्र पाया जाता है। इसीलिए नान्दी का आधुनिक लक्षण इनके मङ्गल श्लोकों में नहीं पाया जाता, क्योंकि इनकी नान्दी तो ग्रन्थ में निबद्ध होती ही नहीं, वह तो पहले ही कर ली जाती है।

### २ प्रतिहाररक्षी (पृ. ४)

यह शब्द स्त्रीलिङ्ग है, 'प्रतिहार रक्षति' इस विग्रह में 'कर्मण्यण्' इस सूत्र से अण् प्रत्यय स्त्रीलिङ्ग होने से टिड्ढाणञ् डीप्। णिनि प्रत्यय करने पर तो प्रतिहाररक्षिणी यह रूप होगा, अत अण् ही करना चाहिये।

### ३ स्थापना (पृ. ५)

इस स्थापना शब्द से प्रस्तावना विवक्षित है। नाट्यशास्त्र में लिखा है—'प्रसाद्य रङ्गं विधिवत्कवेर्नाम च कीर्तयेत्। प्रस्तावनां ततः कुर्यात्काव्यप्रख्यापनाश्रयाम्'॥ इसके अनुसार प्रस्तावना में काव्य की प्रशंसा और उससे पूर्व कविनामनिर्देश हो जाना चाहिये, परन्तु इस प्रथा को भास आदि प्राचीन नाटककारों ने मान्यता नहीं दी थी। उस पद्धति को कालिदास ने प्रवृत्त किया, तदनुसार परवर्ती कवियों ने भी आचरण किया। पीछे चलकर वह लीक सी बन गई।

## ३४ अभिवादनक्रममुपदेष्टुमिच्छामि ( पृ. ८९ )

माताओ को किस क्रम से प्रणाम किया जाय, कौन बडी माता है जिनको पहले, उसके बाद मझली माँ को, उसके बाद छोटी माँ को पहचान कर ही तो क्रमशः प्रणाम किया जायगा, तदर्थ आप उन्हे परिचित करा दें जिसमे यथोचित क्रम से प्रणाम किया जाय। यही इस वाक्य का अर्थ है। इस अर्थ मे यह वाक्य अवाचक है, क्योकि यहाँ 'उपदेष्टुम्' का सम्बन्ध ठीक नही बैठ रहा है अतः उसकी जगह—'अभिवादनक्रममुपदिष्टमिच्छामि' ऐसा पाठ मानना चाहिये। बहुत सम्भव है यही पाठ रहा भी हो, पीछे लेखनप्रमाद से वर्तमान पाठ प्रचलित हो गया होगा।

## ३५ आक्रुष्ट इवास्म्यनेन ( पृ ९० )

कौसल्या ने भरत से कहा—नि सन्तापो भव। इसका अर्थ स्पष्ट है तुम्हारे सन्ताप दूर हो। यहाँ सन्ताप कैसा ? यह विचारणीय है, सभी अपने मन की सोचेंगे। कौसल्या ने कहा कि राम-वनगमन से जो सन्ताप तुमको है वह छूट जाय, उससे तुम्हे त्राण प्राप्त हो। भरत को दूसरा ही अभिप्राय ज्ञात हुआ। उन्होंने समझा कि ये मुझे ताने दे रही है—रामरूप विरोधी के रहने से जो राज्याप्राप्तिरूप सन्ताप था वह अब दूर हो गया, निश्चिन्त हो जाओ। कौसल्या के कथन का यही मतलब भरत ने लगाया।

## ३६ अतिसन्धितः ( पृ. ९० )

अतिसन्धा अतिसन्धानम्, वञ्चनमित्यर्थः, देखिये शाकुन्तल—'परातिसन्धान-मधीयते ये विद्येति ते सन्तु किलाप्तवाच ' सा अतिसन्धा सञ्जाता अस्येति अति-सन्धितः, 'तदस्य सञ्जात तारकादिभ्य इतच्' यही इसकी सिद्धि का उपाय है। धा से सीधे क्त प्रत्यय करने पर तो 'अतिसहितः' यह रूप होगा। अतिसन्धित= वञ्चित। लक्ष्मण ने जिसे वञ्चित कर रखा है अर्थात् उन्होंने स्वयं राम की सेवा का अवसर प्राप्त कर लिया, भरत को वैसा नही करने दिया, यही लक्ष्मण द्वारा यहाँ भरत की अतिसन्धा है।

३७ इद् प्रयतिष्ये ( पृ ९० )

यत् धातु प्रयत्नार्थक तथा अकर्मक है, इसके योग में इद पद का किसी प्रकार समन्वय नहीं होता है। यहाँ 'इह प्रयतिष्ये' ऐसा पाठ हो जाय तो सब ठीक हो जायगा।

३८ अभिषेक पुरस्कृत्य ( पृ ९६ )

'अभिषेक पुरस्कृत्य' इसमें अभिषेक शब्द से क्रिया नहीं, क्रिया की सामग्री ली गई है, किया [illegible] जायेगा, उसकी सामग्री [illegible]। आदि लेकर जाने का प्रसङ्ग भी है।

३९ प्रत्यादेशो राज्यलुब्धायाः कैकेय्या ( पृ १०१ )

राम राज्यलुब्धा कैकयी के लिए तिरस्कार स्वरूप थे। राम राज्य से एकदम निरपेक्ष थे और कैकेयी ने राज्य के लिए अति अकर्तव्य किया, ऐसी दशा में कैकेयी के विषय में कुछ नहीं कह कर राम का वन जाना ही कैकेयी का पर्याप्त तिरस्कार हो गया। इसी व्यवहार को प्रत्यादेश-तिरस्कार का रूप दे दिया गया है। ऐसे उदाहरण बाण की कादम्बरी में भी अधिक आये हुए हैं—'प्रत्यादेशो धनुष्मताम्, धौरेय साहसिकानाम्, अग्रणीर्विदग्धानाम् धौरेय साहसिकानाम्।'

४० इक्ष्वाकुकुलन्यङ्गभूतः ( पृ. १०३ )

न्यङ्ग शब्द का अर्थ है 'कलङ्क'। न्यङ्ग शब्द अप्रचलित है। इसका 'नि-अङ्ग' निकृष्ट भाग इस अवयवार्थ का बहुत थोड़ा भाव आशयार्थ में आता है।

४१ पितृवचनकराय ( पृ १०३ )

करोति इति कर, पितृवचनस्य करः इति पितृवचनकर, तस्मै पितृवचनकराय। पितृवचन करोति यः स तस्मै इस विग्रह में पितृवचनकाराय, ऐसा रूप होगा क्योंकि कर्मण्यण् से अण् प्रत्यय हो जायगा। इसीलिए कौमुदी में लिखा है। 'कथं तर्हि गङ्गाधरभूधरादयः, कर्मणः शेषत्वविवक्षाया भविष्यन्ति।'

४२ विशालीक्रियता ते चक्षुः ( पृ. १०७ )

भरत को देखने के लिए तुम अपनी आँखें विशाल कर लो। अच्छी वस्तु

देखन के लिए बडी आँखो का होना वर्णित है, देखिए—'विलोकयन्त्यो वपुरापुरक्ष्णा प्रकामविस्तारफलं हरिण्य.' ( रघुवंश ) ।

## ४३ गुरुरयम् , आर्य ! अभिवादये, आयुष्मान् भव ( पृ. १०७ )

भरत ने लक्ष्मण के विषय मे कहा—'गुरुरयम्' आप श्रेष्ठ हैं; फिर लक्ष्मण के प्रति कहा—'आर्य अभिवादये', लक्ष्मण ने आशीर्वाद दिया—'आयुष्मान् भव ।' इस कथोपकथन के सिलसिले से प्रकट होता है कि लक्ष्मण बडे थे और भरत छोटे । भरत ने प्रणाम किया, लक्ष्मण ने श्रेष्ठजनोचित आशीर्वाद दिया । परन्तु यह बात संदिग्ध है, सभी रामायणकार या रामायणाश्रित साहित्यग्रन्थकार भरत को ज्येष्ठ मानते हैं, लक्ष्मण को छोटा । फिर भास को क्या सूझा कि उन्होंने उल्टा लिख दिया ? इस प्रश्न का उत्तर यह दिया जा सकता है कि राम तथा लक्ष्मण समान चरु भाग-प्रसूत थे, अत. राम की तरह लक्ष्मण भी भरत से ज्येष्ठ हुए । यह भी कहा जा सकता है कि चरुभाग जो पुत्रेष्टियज्ञोपरान्त रानियो को दिया गया था उसम लक्ष्मणजनक चरुभाग प्रथमार्पित रहा हो । इन उत्तरो में सन्तोषक्षमता नहीं है । रामायण की कथा में इस तरह की गलती क्षम्य नही हैं । नाटकीय चमत्कारार्थ कवि ने परिवर्तन किया है यह बात भी नही कही जा सकती, क्योंकि नाटकीयाश में कोई चमत्कार उससे नही बढ पाया है । मैं समझता हूँ कि भास के समय में कोई रामायण ऐसा भी प्रचलित रहा होगा जिसमें लक्ष्मण को भरत से ज्येष्ठ कहा गया होगा। कालक्रम से वह रामायण लुप्त हो गया है। इस तरह की बातें अति असम्भव नही कही जा सकती हैं ।

## ४४ आत्मजविशिष्टगुणः ( पृ. ११८ )

आत्मज ( पुत्र ) के विशिष्ट ( अद्भुत ) गुण। इस वाक्य मे समास न करके आत्मजस्य विशिष्टगुण ऐसा कहने से साहित्यिक चमत्कार कम हो जाता, इसलिए व्याकरण की परवाह न करके समास कर दिया गया है ।

## ४५ कः समयः ? ( पृ. १२० )

यहाँ समय शब्द का अर्थ है 'शर्त' 'सिद्धान्त' 'समया'—'शपथाचारकालसिद्धान्तसविद.' ( इत्यमरः ) 'शर्त पर आपका राज्य चला दूँगा' ऐसा भरत ने स्वीकार किया, जिस पर राम ने पूछा कि कौन शर्त ?

## ४६ प्रतिग्रहीतुम् ( पृ. १२० )

यहाँ 'प्रतिग्रहीतुम्' पद अन्तर्भावितण्यर्थ मानने पर ही प्राकरणिक सङ्गत अर्थ हो सकेगा, नहीं तो विवक्षितार्थ प्रतीति नहीं होगी। 'प्रतिग्रहीतुम्' का साधारण अर्थ है—लेने के लिए। देखिये, कुमारसम्भव—'प्रतिग्रहीतुं प्रणयि- प्रियत्वात्त्रिलोचनस्तामुपचक्रमे च'। इसीलिए यहाँ 'प्रतिग्रहीतुम्' में ग्रहधातु को अन्तर्भावितण्यर्थ मान लेने से 'ग्रहण कराना चाहता हूँ' यह अभीष्ट अर्थ होगा।

## ४७ अवस्थाकुटुम्बिनीम् ( पृ. १२६ )

'कुटुम्बिनी' शब्द से स्त्री या सहायक स्त्री, यही अर्थ प्रतीत होता है, उसके साथ अवस्था पद जोड़कर राम सीता की प्रशंसा कर रहे हैं। उनके कहने का अर्थ यह होता है कि सीता साधारण विलासलुब्धा स्त्री नहीं, वह हमारी भी दशा की सहायिका स्त्री है।

## ४८ निवपनक्रियाम् ( पृ. १२९ )

निवपन शब्द का अर्थ है पितरों के उद्देश्य से किया गया श्राद्धतर्पण आदि। कालिदास ने भी इस अर्थ में इस शब्द का प्रयोग किया है। देखिये शाकुन्तल—

'अस्मत्परं बत यथाश्रुति सम्भृतानि। को नः कुले निवपनानि नियच्छतीति॥'

निवपन, निवाप दोनों समानार्थक हैं। 'येभ्यो निवापाञ्जलयः पितृणाम्' निवाप शब्द से 'नैवाप' भी बनकर प्रयुक्त हुआ है—'दशरथदुरवाप प्राप नैवापमम्भ'॥

## ४९ स्वरपदपरिहीणाम् ( पृ. १३१ )

स्वर तथा पद से रहित। यहाँ हीन और परिहीन में कोई अर्थभेद नहीं है, क्योंकि परि निरर्थक है। निरर्थक परि को 'अधिपरी अनर्थकौ' इससे कर्मप्रवच- नीय संज्ञा होगी, उपसर्गसंज्ञा का उससे बोध हो जायगा, अतः परिहीण पद में णत्व अयुक्त है, अत एव—कारिकावली में 'सामान्यपरिहीनास्तु सर्वे जात्यादयो मता.' ऐसा दन्त्यघटित ही पाठ है।

### ५० 'माहेश्वरं योगशास्त्रम् , मेधातिथेर्न्यायशास्त्रम् प्राचेतसं श्राद्धकल्पम्' ( पृ १३४ )

महेश्वरकृत योगशास्त्र । यह माहेश्वर योगशास्त्र कौन है इस विषय मे बड़ा सन्देह है, प्रसिद्ध योगशास्त्र तो पातञ्जल ही है। महेश्वरकृत योगशास्त्र, हो सकता है पहले रहा हो, अब तो उसकी प्रसिद्धि नही रही। यह भी सम्भव है वह माहेश्वर योगशास्त्र प्रचलित पातञ्जल योगशास्त्र का मूलभूत रहा हो, समय को गति मे उसका लोप हो गया है। आज सर्वत्र जिस पाणिनीय व्याकरण की ख्याति है उसका भी मूलभूत अन्य बहुविध व्याकरण था, जो अब नही रहा।

मेधातिथि को न्यायशास्त्र का प्रवर्तक कहा गया है। मेधातिथि प्रसिद्ध हैं उनका ग्रंथ तो धर्मशास्त्र में ही मिलता है। ये मेधातिथि कौन थे ? इस प्रश्न का उत्तर अब नही दिया जा सकता है कि ये भी कोई प्राचीन आचार्य रहे होंगे जिनसे प्रेरणा प्राप्त कर गौतम का न्याय बना होगा, जो आज प्रचार में है। इन बातो पर अनुसन्धान होना चाहिये। वरुणकृत श्राद्धकल्प की भी यही स्थिति है।

### ५१ क्रौञ्चत्वं वा गमिष्यति ( पृ. १३९ )

परशुराम और कार्तिकेय महादेव से अस्त्रवेद का सविधि अध्ययन कर रहे थे। दोनों में विद्या के तारतम्य का सङ्घर्ष उपस्थित हुआ। महादेव ने परीक्षा के लिए तय किया कि इस पर्वत को बाणो द्वारा जो भिन्न कर देगा उसे प्राधम्य प्राप्त होगा। परशुराम ने वैसा किया, इसीलिए उनको यश के साथ गुरुकृपा भी मिली। इन्ही कारणों से उस शरदलित पर्वत को कालिदास ने—'हंसद्वार भृगुपतियशोवर्म तत्क्रौञ्चरन्ध्रम्' कहा है।

### ५२ क्रव्यात् ( पृ. १५० )

'राक्षस. कौणपः क्रव्यात्'। 'अदोऽनन्ने' इस सूत्र से क्रव्योपपदक अद् धातु से विट् प्रत्यय, उसका सर्वापहार, क्रव्य–आम मास।

### ५३ गुण इव बहुपराद्धमायुषा मे ( पृ १५५ )

अधिक दिनो तक जीना गुण माना जाता है, परन्तु मेरी चिरजीविता गुण जगह दोष हो रही है क्योंकि जीते रहने से ही मुझे अप्रिय घटनायें देखनी

## प्रतिमानाटकगतानि सुभाषितानि

१. अनुचरति शशाङ्कं राहुदोषेऽपि तारा।
२. अलमिदानीं व्रणे प्रहर्तुम्।
३. अल्पं तुल्यशीलानि द्वन्द्वानि सृज्यन्ते।
४. विधिरनतिक्रमणीयः।
५. किं ब्रह्मघ्नानामपि परेण निवेदनं क्रियते?
६. कुतः क्रोधो विनीतानां लज्जा वा कृतचेतसाम्।
७. गङ्गायमुनयोर्मध्ये कुनदीव प्रवेशिता।
८. गोपहीना गावो विलयं यान्ति।
९. छायां परिहृत्य शरीरं न लङ्घयामि।
१०. तिर्यग्योनयोऽप्युपकृतमवगच्छन्ति।
११. न न्याय्यं परदोषमभिधातुम्।
१२. न व्याघ्रं मृगशिशवः प्रधर्षयन्ति।
१३. निम्नस्थलोत्पादको हि कालः।
१४. निर्दोषदृश्या हि भवन्ति नार्यो यज्ञे विवाहे व्यसने वने च।
१५. पतति च वनवृक्षे याति भूमिं लता च।
१६. पिपासार्त्तोऽनुधावामि क्षीणतोयां नदीमिव।
१७. पुरुषाणां मातृदोषो न दोषः।
१८. बहुवृत्तान्तानि राजकुलानि नाम।
१९. भर्तृनाथा हि नार्यः।
२०. राज्यं नाम मुहूर्त्तमपि नोपेक्षणीयम्।
२१. शरीरेऽरिः प्रहरति, स्वजनो हृदये।
२२. सर्वशोभनीयं सुरूपं नाम।
२३. सर्वोऽपि मृदुः परिभूयते।
२४. सुलभापराधः परिजनो नाम।
२५. स्वः पुत्रः कुरुते पितुर्यदि वचः कस्तत्र भो विस्मयः?
२६. हस्तस्पर्शो हि मातृणामजलस्य जलाञ्जलिः।

———

# नाटकीय-वस्तुलक्षणानि

नाटकम्—वीरशृङ्गारयोरेकः प्रधानं यत्र वर्ण्यते ।
प्रख्यातनायकोपेतं 'नाटकं तदुदाहृतम् ॥

जिसमें वीर, शृङ्गार में अन्यतर रस प्रधान हो, अन्य रस अङ्गभूत रहें और प्रख्यात नायक हो, वह नाटक कहा जाता है ।

पूर्वरङ्ग—यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्गविघ्नोपशान्तये ।
कुशीलवाः प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते ॥

नाटकीय कथा की अवतारणा से पहले रङ्गभूमि के विघ्नों को दूर करने के उद्देश्य से नर्तक लोग जो कुछ करते हैं, उसे पूर्वरङ्ग कहते हैं ।

नान्दी—आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥

देवगण, ब्राह्मण और राजादिकों की आशीर्वाद सहित स्तुति इसके द्वारा की जाती है इसलिए लोग इसे नान्दी कहते हैं ।

सूत्रधार—आसूत्रयन् गुणान् नेतुः कवेरपि च वस्तुनः ।
रङ्गप्रसाधनप्रौढः सूत्रधार इहोदितः ॥

नायक, कवि और कथावस्तु के गुणों को संक्षेप में ( नान्दी द्वारा ) सूचित करने वाला सूत्रधार नाम से विदित कराया जाता है । इसका रङ्गमञ्च को सजाने की कला में प्रवीण होना भी आवश्यक है ।

---

१. 'नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात् पञ्चसन्धिसमन्वितम् ।
विलासर्द्ध्यादिगुणवद्युक्तं नानाविभूतिभिः ॥
सुखदुःखसमुद्भूतिर्नानारसनिरन्तरम् ।
पञ्चादिका दशपरास्तत्राङ्काः परिकीर्तिताः ॥
प्रख्यातवंशो राजर्षिर्धीरोदात्तः प्रतापवान् ।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान् नायको मतः ॥
एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा ।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कार्यो निर्वहणेऽद्भुतम् ॥
चत्वारः पञ्च वा मुख्याः कार्यव्यापृतपूरुषाः ।
गोपुच्छाग्रसमग्रं तु बन्धनं तस्य कीर्त्तितम्' इति । ( सा० द० )

## टीकाकर्तुः परिचयः

माण्डरसंज्ञकमैथिलभूसुरवंशेऽजनिष्ट कृती ।
श्रीमान् 'कन्हाइ'मिश्रो हृतजनताऽज्ञानतामिस्रः ॥ १ ॥
उदितः 'छाँतन'शर्मा ततः सुमेरोरिवादित्यः ।
योऽमानि मानिनिवहश्रेयान् सुकृतावदातात्मा ॥ २ ॥
मृतपितृकः स हि बाल्ये मातुलकुलमाश्रितः शरणम् ।
ग्रामे पकड़ीनामनि गृहस्थतां प्रापितो न्यवसत् ॥ ३ ॥
तत्तनयेषु प्रथमो वयसा ज्ञानेन यशसा ।
'मधुसूदन'मिश्राख्यो भक्तश्चतुराग्रणीरभवत् ॥ ४ ॥
तत एव श्री'जयमणि'संज्ञाया मातरि प्रापम् ।
जनिमब्धिरामवसुभूमितशाके 'रामचन्द्रो'ऽहम् ॥ ५ ॥
प्रभवादष्टमशरदि स्नेहान्मामुपनिनीषन्तम् ।
तातं सदा स्वतन्त्रा नियतिरकार्षीत्कथाशेषम् ॥ ६ ॥
बाल्ये पण्डित'झिङ्गुरशर्म'कृपाप्राप्तबोधस्य ।
अथ चक्षुषी चमत्कृतसस्कृतभाषाप्रयोगेषु ॥ ७ ॥
उन्मीलिते अभूतां श्री'श्रीनाथाख्य'विबुधस्य ।
मम मातुलस्य चरणौ निषेवमाणस्य न चिरेण ॥ ८ ॥
गूढं शास्त्ररहस्यं ज्ञातुं निखिलं निबद्धकक्षस्य ।
उपदेशको ममाभू'दीश्वरनाथो' विदां वन्द्यः ॥ ९ ॥
स्वाभाविक्या कृपया स्नेहेनान्ताप्ररूढेन ।
मम तादृशा च यो मामपुपत्स्योदर्यभावेन ॥१०॥
तत्कृपयाधिगताखिलसंस्कृतसाहित्यमर्माणम् ।
बुधवर'किशोरिशर्मा' मां व्यधिताचार्यपदभाजम् ॥११॥
श्रीयुत'बटेश्वरा'भिधविद्वद्वरपादमुपजीव्य ।
दर्शनशास्त्ररहस्यं न चिरेणाशेषमाचकलम् ॥१२॥
एतानन्यांश्च गुरून्मनसि ममाषस्थितान्सततम् ।
ध्यायामि यत्कृपा मे मानुष्यकमञ्जसाऽस्राक्षीत् ॥१३॥
सोऽहं वाक्परिचरणव्यापृतचेताः 'प्रकाश'मसृ ।
निरमामिह विद्वांसः कृपास्पृशं स्वां दृशं दध्युः ॥१४॥

कृष्णदास संस्कृत सीरीज
७४

भासनाटकचक्रे

# अभिषेकनाटकम्

"शशिप्रभा' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकार

डॉ० जमुना पाठकः

एम० ए, पी एच. डी,

संस्कृत विभागः
काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः, वाराणसी

प्रस्तावकः

डॉ० श्रीनारायण मिश्रः

रीडर, संस्कृत विभाग काशी हिन्दू विश्वविद्यालयः



कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

१९८५

# दो शब्द

नाटक-ग्रन्थों की रमणीयता सर्वविदित है—'काव्येषु नाटकं रम्यम्'। कोई भी सहृदय इनसे आकृष्ट हुए बिना नहीं रह सकता। इसी आकर्षण के कारण नाटकों पर कार्य करने के लिए मेरी अभिरुचि उत्पन्न हुई। परिणामतः १९७८ में अभिज्ञानशाकुन्तल की व्याख्या प्रकाशित हुई। तत्पश्चात् अन्य कई नाटकों पर कार्य किया, किन्तु दुर्भाग्यवश वे अभी प्रकाशित नहीं हो सके हैं।

इस नाटक का सम्पादन, डॉ० सुधाकर मालवीय, संस्कृत-विभाग, का० हि० वि० वि०, वाराणसी के निर्देशन में हो सका है। वे मेरे अग्रज हैं। अस्तु, उनसे मैं क्षमाकांक्षी हूँ। कृष्णदास अकादमी, वाराणसी के सुयोग्य कर्मठ सञ्चालक का मैं विशेष आभारी हूँ जिन्होंने इस संस्करण के प्रकाशन का भार ग्रहण किया।

अन्ततः, गुरुवर्य डॉ० श्री नारायण मिश्र जी, प्रवाचक, संस्कृत-विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी के असीम शुभाशीर्वाद से यह कार्य सम्पन्न हो सका है। अत एव मैं उनके चरण-कमलों में विनयावनत हूँ। इसमें जो कुछ भी गुण है, वह श्रद्धेय गुरु जी की देन है तथा जितने दोष हैं, वे मेरे हैं। अस्तु,

दीपावली, १९८५

विद्वच्चरणानुरागी-
जमुना पाठक

# भूमिका

## महाकवि भास

संस्कृत कवियों का मुख्य उद्देश्य विषयवस्तु-स्थापन ही था। आत्म-स्थापन से वे बहुत दूर रहते थे। यहाँ तक कि कतिपय उपलब्ध ग्रन्थों में उनके कर्ता के नाम का भी अभाव है। महाकवि भास इन्हीं कवियों में एक हैं। नाटक जगत् में इनका नाम प्राचीन-काल से ही प्रसिद्ध है तथा इस क्षेत्र में इनका प्रथम स्थान है किन्तु इनकी किसी भी कृति में इनका नाम तक उपलब्ध नहीं है। अतः इनके कृतियों के कर्त्तृत्व के विषय में भी सन्देह बना रहा है। यद्यपि विद्वानों ने बाह्य तथा अन्त साक्ष्य के आधार पर इस सन्देह का निराकरण किया है फिर भी इस क्षेत्र में पर्याप्त शोध की आवश्यकता है।

भास संस्कृत के प्रथम नाटककार हैं। इसका तात्पर्य यह नहीं कि संस्कृत-वाङ्मय में इनसे पूर्व नाटकों की रचना नहीं हुई थी प्रत्युत् सम्प्रति उपलब्ध नाटकों में सबसे प्राचीन इन्हीं के नाटक उपलब्ध हैं। प्राचीन अलङ्कार-शास्त्र के आचार्यों ने अपने लक्षण-ग्रन्थों में इनकी कृतियों से अनेक उदाहरण प्रस्तुत किया है। किन्तु बड़े दुःख का विषय है कि ऐसे प्रथितयश नाटककार के जीवन परिचय के विषय में हम बिल्कुल अनभिज्ञ हैं।

## भास का स्थिति-काल

भास का स्थिति काल भी अधिक विवादास्पद है। उल्लेख के अभाव में निश्चित-रूप से कुछ भी कहना कठिन है। फिर भी ये कालिदास से पूर्ववर्ती अवश्य थे क्योंकि उन्होंने मालविकाग्निमित्र में बड़ी श्रद्धा के साथ भास के नाम का स्मरण किया है। इससे यह प्रतीत होता है कि कालिदास के समय तक भास नाटककार के रूप में प्रसिद्धि को प्राप्त कर चुके थे।

कालिदास के समय के विषय मे भी विद्वानो मे अत्यधिक मतभेद है। कतिपय विद्वान् कालिदास को चतुर्थ शताब्दी में मानते हैं अत उनके अनुसार भास चतुर्थ शताब्दी से पूर्ववर्ती हैं। कतिपय विद्वान् कालिदास को ई० पू० प्रथम-शताब्दी में स्वीकार करते हैं।[1] उनके अनुसार भास का समय ई० पू० प्रथम शताब्दी से पहले निश्चित होता है।

भास के नाटको की खोज से पूर्व सबसे प्राचीन शूद्रक का 'मृच्छकटिक' नाटक माना जाता था किन्तु यह नाटक भास के 'चारुदत्त' नाटक के अनुकरण पर विरचित तथा उसका परिवर्धित रूप है। इस प्रकार चारुदत्त नाटक की रचना मृच्छकटिक के कर्ता शूद्रक से प्राचीन ठहरती हैं। शूद्रक का शासन काल ई०पू० २२०–१९७ वर्ष था अत भास को इससे पूर्ववर्ती होना चाहिए।

भास के एक श्लोक को कौटिल्य ने अपने अर्थशास्त्र मे उद्धृत किया है। इसके अतिरिक्त भास ने प्रतिमा नाटक मे बृहस्पति के अर्थशास्त्र का उल्लेख किया है। इससे प्रतीत होता है कि कौटिल्य के अर्थशास्त्र की रचना भास के बाद हुई थी। इस प्रकार भास का समय कौटिल्य के समय से भी पूर्ववर्ती हैं। कौटिल्य के समय की उच्चतम सीमा ई०पू० चतुर्थ शताब्दी है।

भास कालिदास के पूर्ववर्ती थे अत उनके समय की निम्नतम सीमा ई० पू० प्रथम शताब्दी है। इस प्रकार भास का समय ई० पू० प्रथम शताब्दी से ई० पू० चतुर्थ शताब्दी के मध्य मे निश्चित होता है।

## भास की कृतियाँ—नाटकचक्र

सम्प्रति भास-कृत् नाटक 'नाटकचक्र' के नाम से प्रसिद्ध हैं। इसमे १३ नाटको का उल्लेख है। जिसमे ६ नाटको का कथानक महाभारत से लिया गया है—मध्यम-व्यायोग, दूतवाक्य, दूतघटोत्कच, कर्णभार, उरुभङ्ग, पञ्चरात्र। दो नाटको का उपजीव्य रामायण है–प्रतिमा, अभिषेक। एक नाटक भागवत-पुराण पर आधारित है—बालचरित। दो नाटक लोक-कथाओ से

१. विस्तृत-विवरण के लिए द्रष्टव्य मेरे द्वारा सम्पादित अभिज्ञान-शाकुन्तलम् की भूमिका—पृ० १२-१७

सम्बन्धित है—दरिद्रचारुदत्त और अविमारक। दो नाटक उदयन कथा पर आश्रित हैं—प्रतिज्ञायौगन्धरायण तथा स्वप्नवासवदत्तम्। इन सभी नाटकों में भास की मौलिक एवं अनूठी कल्पनाशक्ति तथा अद्भुत नाट्यकुशलता का परिचय मिलता है। रचनाक्रम के आधार पर इन नाटकों का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है—

(१) प्रतिज्ञायौगन्धरायण—इस नाटक में चार अङ्क हैं। इसमें वत्सराज उदयन तथा उज्जयिनी के राजा प्रद्योत की राजकुमारी वासवदत्ता के प्रेम तथा परिणय का वर्णन है। उदयन को जब प्रद्योत कैद कर लेता है तब उसका (उदयन का) मन्त्री यौगन्धरायण उसे कैद से छुड़ाने तथा वासवदत्ता के साथ उसका विवाह कराने की प्रतिज्ञा करता है। इसी प्रतिज्ञा के कारण ही इस नाटक का नाम 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' रखा गया है। यौगन्धरायण अपनी प्रतिज्ञानुसार उदयन को वासदत्ता सहित उज्जयिनी से भगाने में सफल हो जाता है तथा उदयन और वासवदत्ता का विवाह सम्पन्न हो जाता है। यह सुखान्त नाटक है।

(२) स्वप्नवासवदत्तम्—यह छ अङ्कों का नाटक है। इसमें प्रतिज्ञायौगन्धरायण की कथा के बाद की कथा का विवेचन है। वासवदत्ता के परिणय के बाद राजकार्य को छोड़कर उदयन उसमें अत्यधिक आसक्त हो जाता है। इस कमजोरी से उसका एक शत्रु आरुणि उस पर चढ़ाई करके उसका राज्य छीन लेता है। पुन राज्य प्राप्ति के लिए यौगन्धरायण उदयन का विवाह मगधराज दर्शक की बहन पद्मावती से कराना चाहता है किन्तु वासवदत्ता के रहते उदयन का अन्य स्त्री के प्रति आकृष्ट होना असम्भव जानकर उदयन के आखेट के लिए बाहर चले जाने पर शिविर मे आग लगवा कर यह कहला दिया कि वासवदत्ता जल कर मर गयी। यह सुनकर उदयन शोकाकुल हो गया। उधर यौगन्धरायण वासवदत्ता को पद्मावती के पास धरोहर रख देता है। बाद में उदयन का पद्मावती से विवाह हो जाता है। तत्पश्चात् दोनो वत्स और मगध की सेनाओं से आरुणि पराजित हो जाता है और अपहृत वत्सराज्य उदयन को प्राप्त हो जाता है। पुन बड़े

नाटकीय ढग से वासवदत्ता और यौगन्धरायण प्रकट होते है। यह सुखान्त नाटक है।

(३) उरुभङ्ग—यह एकाङ्की नाटक है। द्रौपदी के अपमान के प्रतिकार-स्वरूप भीम द्वारा दुर्योधन के जङ्घा को तोडने का वर्णन है। इसी घटना के आधार पर नाटक का नाम 'उरुभङ्ग' रखा गया है। सम्पूर्ण सस्कृत-साहित्य मे केवल यही अकेला दु खान्त नाटक उपलब्ध होता है।

(४) दूतवाक्यम्—यह भी एकाङ्की नाटक है। इसमे महाभारत-युद्ध के पहले श्री कृष्ण के दौत्यकार्य का वर्णन है। सन्धि कार्य के लिए पाण्डवो की ओर से श्री कृष्ण दूत बनकर दुर्योधन के पास जाते है। किन्तु दुर्योधन उनकी बात नही मानता और वे निराश होकर लौट आते है।

(५) पञ्चरात्रम्—यह तीन अङ्को का नाटक है। यज्ञ की समाप्ति पर द्रोणाचार्य ने दुर्योधन से दक्षिणा माँगी कि पाण्डवो को आधा राज्य दे दो। दुर्योधन इस शर्त पर तैयार होता है कि यदि पाण्डव पांच रात्रि के अन्दर ही मिल जाय तो उन्हे आधा राज्य दे दिया जाएगा। कौरवो ने विराट् की राजधानी पर गायो के लिये चढाई किया। राजकुमार उत्तर ने अज्ञात-वास मे स्थित पाण्डवो की सहायता से विजय प्राप्त की। इसी समय पाण्डवो के प्रकाश मे आ जाने पर द्रोणाचार्य ने आधा राज्य देने की प्रतिज्ञा का स्मरण दिलाया और दुर्योधन मान लिया।

(६) बालचरित—यह पांच अङ्को का नाटक है। इस नाटक मे भगवान् श्री कृष्ण की बाललीलाओ का वर्णन है, इसलिए इसका नाम 'बालचरित' रखा गया हैं। इसमे श्री कृष्ण के जन्म लेकर कस-वध तक की कथा समायोजित है।

(७) दूतघटोत्कच—यह एकाङ्की नाटक है। इसमे अभिमन्यु की मृत्यु के पश्चात् हिडिम्बापुत्र घटोत्कच दूत बन कर श्री कृष्ण का सन्देह कौरवो के पास ले जाता है। दुर्योधन अपमान करता है जिससे दुर्योधन और घटो-त्कच मे गरमा गरमी हो जाती है। धृतराष्ट्र शान्त करते है। घटोत्कच अभिमन्यु के वध का बदला अर्जुन द्वारा लिये जाने की धमकी देकर वापस

रखा जाता है। दौत्य-प्रधान होने के कारण इसका नाम 'दूतघटोत्कच' रखा गया है। कथा-वस्तु कवि-कल्पना-प्रसूत है क्योंकि घटोत्कच के दौत्यकार्य का वर्णन महाभारत में उपलब्ध नहीं होता।

(८) कर्णभार—यह भी एकाङ्की नाटक है। द्रोणाचार्य की मृत्यु के पश्चात् कर्ण कौरवों का सेनापति बनाया जाता है अतः युद्ध का सम्पूर्ण भार कर्ण पर आ जाता है। कर्ण का यह नियम था कि दोपहर के समय वह जल में खड़ा होकर सूर्य को अर्घ्य देता था और उस समय ब्राह्मणों को उनकी इच्छानुसार दान देता था। इसी अवसर पर ब्राह्मण के रूप में उपस्थित होकर इन्द्र ने कर्ण से कवच और कुण्डल की याचना की। कर्ण सहर्ष उसे दान में दे देता है।

(९) मध्यमव्यायोग—यह एकाङ्की नाटक है। इसकी रचना मध्यम-पाण्डव भीमसेन को आश्रित करके की गयी है। इसमें भीम द्वारा घटोत्कच के हाथ से एक ब्राह्मण के मध्यम पुत्र की रक्षा करना, भीम की अपने पुत्र घटोत्कच के दर्शन से आनन्दानुभूति तथा हिडिम्बा मिलन का वर्णन है।

(१०) प्रतिमानाटकम्—यह सात अङ्कों का नाटक है। राम के वनवास से लेकर रावणवध पर्यन्त चौदह वर्ष की कथाओं का संक्षेप में वर्णन है। राज्याभिषेक के बाद यह नाटक समाप्त हो जाता है। इक्ष्वाकुवंशीय राजाओं की प्रतिमा को देखकर उनके मृत्यु का अनुमान भरत को हो जाने के कारण ही इसका 'प्रतिमा' नाम रखा गया है।

(११) अभिषेकनाटकम्—इसमें छः अङ्क हैं। इसमें किष्किन्धा-काण्ड से लेकर युद्धकाण्ड पर्यन्त कथा का वर्णन है। रावण की मृत्यु के पश्चात् राम का राज्याभिषेक भी लङ्का में ही हो जाता है। इसका विस्तृत विवरण आगे प्रस्तुत किया जाएगा।

(१२) अविमारक—छः अङ्कों वाले इस नाटक में सौवीर के राजकुमार अविमारक तथा राजा कुन्तिभोज की पुत्री कुरङ्गी की प्रेमलीला का वर्णन है। नायक के नाम पर ही इस नाटक का नाम 'अविमारक' रखा गया है।

(१३) चारुदत्तम्—यह चार अङ्कों का नाटक है। नायक के नाम पर ही इस नाटक का नाम 'चारुदत्त' रखा गया है। इसमें निर्धन किन्तु उदारमना

ब्राह्मण चारुदत्त तथा वसन्तसेना नामक वेश्या के प्रणय-सम्बन्ध का वर्णन है। यह नाटक अपूर्ण है। सम्भवत यह भास की अन्तिम रचना है, जिसको मृत्युपर्यन्त पूरा नही कर सके।

## नाटकचक्र के रूपको का एककर्तृत्व

बाह्य तथा अन्त -साक्ष्य के आधार पर यह सिद्ध होता है। कि 'नाटक-चक्र' के सभी नाटक किसी एक ही कवि की रचनाएँ है। जो इस प्रकार है—

१—बाह्य-साक्ष्य—नाटकचक्र के नाटको की आकृति का सूक्ष्म विश्लेषण करने पर निम्नलिखित तथ्य प्राप्त होते है—

(१) सभी नाटक सूत्रधार के प्रवेश मे प्रारम्भ होते है। संस्कृत के अन्य नाटको मे मङ्गलाचरण-रूप नान्दीपाठ के पश्चात् सूत्रधार का प्रवेश होता है।

(२) कर्णभार को छोडकर सभी नाटको मे 'प्रस्तावना' के स्थान पर 'स्थापना' शब्द का प्रयोग मिलता है।

(३) इन सभी नाटको मे प्ररोचना (कवि परिचय) का अभाव है।

(४) प्रतिज्ञायौगन्धरायण, स्वप्नवासवदत्तम्, प्रतिमानाटकम्, पञ्चरात्रम् तथा ऊरुभङ्गम्—इन नाटको के प्रथम श्लोक मे मुद्रणालङ्कार द्वारा पात्रो के नामो की सूचना मिल जाती है।

(५) इन नाटको की समाप्ति प्राय समान है। अधिकाश नाटको के 'भरतवाक्य' एक ही है। लगभग सभी नाटको के भरतवाक्य मे 'राजसिंह प्रशास्तु न' यह अवश्य प्रयुक्त है।

(६) इन नाटको की भूमिका अत्यन्त छोटी है। उनमे यह विशेषता भी है कि प्राय एक ही भूमिका कई नाटको मे उपलब्ध होती है।

(७) कुछ पात्र भिन्न-भिन्न नाटको मे एक ही नाम और कार्य के लिए प्रयुक्त हुए हैं।

२—अन्त साक्ष्य—'नाटकचक्र' के नाटको का आन्तरिक सूक्ष्म-विश्लेषण करने पर निम्नलिखित तथ्य प्राप्त होते है।

(१) सभी नाटकों की भाषा तथा शैली प्रायः समान है। कुछ पद वाक्य तथा पाठ्य समान रूप से पाये जाते हैं। सूकथन्कर की सूची के अनुसार समान-पाठ्य इत्यादि की संख्या १२७ है।

(२) इन सभी नाटकों में अपाणिनीय और आर्ष शब्दों का अधिक प्रयोग हुआ है। इन शब्दों को पाणिनि व्याकरण द्वारा सिद्ध नहीं किया जा सकता।

(३) इन नाटकों में अधिकांशतः अनुष्टुप् छन्दों का ही प्रयोग हुआ है। इनमें सुवदना, दण्डक इत्यादि अप्रचलित छन्दों का भी प्रयोग हुआ है।

(४) इन नाटकों में व्यङ्ग्य शक्ति का अभाव ही वैशिष्ट्य है। इसलिए पताका स्थानक का प्रयोग सर्वत्र मिलता है।

(५) इनमें कुछ नाटक ऐसे हैं जो पूर्णरूपेण एक दूसरे से सम्बन्धित हैं। प्रतिज्ञायौगन्धरायण स्वप्नवासवदत्तम् का पूर्वभाग प्रतीत होता है। प्रतिमा-नाटक भी अभिषेकनाटक का अङ्ग प्रतीत होता है। दोनों नाटकों में पात्रों की भिन्नता नगण्य है।

उपर्युक्त समानताओं एवं वैशिष्ट्यों के आधार पर यह सिद्ध होता है कि सभी नाटक किसी एक ही कवि की कृतियाँ हैं।

## नाटकचक्र के नाटकों का भास-कर्तृत्व

'नाटकचक्र' के नाटक भास की ही रचनाएँ हैं। वह इस तथ्य से प्रमाणित हो जाता है कि बाण ने हर्षचरित में भासप्रशंसा युक्त पद्यों का निर्माण किया है। उसमें उन्होंने यह बतलाया है कि भास ही एक ऐसे नाटककार हैं जिनके नाटकों का आरम्भ सूत्रधार के प्रवेश से होता है।

सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः ।
सपताकैर्यशो भासो देवकुलैरिव ॥

अतः नाटकचक्र के सभी नाटक का आरम्भ सूत्रधार के प्रवेश के साथ होने से वे भासकृत् सिद्ध होते हैं।

राजशेखर ने तो स्पष्ट उल्लेख किया है कि स्वप्नवासवदत्तम् नाटक

भास के नाटकचक्रो मे है और इसकी तुलना मे कोई दूसरा नाटक इतना प्रभावशाली एवम् आकर्षक नही है—

भासनाटकचक्रेऽपि छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम्।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहको भून्न पावकः॥

इस प्रकार सिद्ध होता है कि स्वप्नवासवदत्तम् भासकृत नाटक है तथा स्वप्नवासवदत्तम्-युक्त 'नाटकचक्र' के अन्य नाटक भी भास की रचनाएँ है।

## भास की नाट्यकला

भास संस्कृत-साहित्य के सफल नाटककार है। यद्यपि इन्होने नाट्यशास्त्र के नियमो का अक्षरश: पालन नही किया है किन्तु अपनी अनूठी प्रतिभा से उन्हे रोचक बना दिया है। संस्कृत के प्राय: सभी नाटक अभिनेयता की दृष्टि से अनुपयुक्त प्रतीत होते है किन्तु भास के सभी नाटक अभिनय की दृष्टि से सफल है। भास ने ही सर्व-प्रथम एकाङ्की नाटकों का प्रणयन किया। भास के नाटको मे विषय वस्तु की सङ्घटना, चरित्र-चित्रण, कथोपकथन, रसयोजना तथा भाषा-शैली इतनी हृदयग्राही, आकर्षक, उपयुक्त तथा समीचीन है कि उनकी नाट्य-रचनाओ को सहृदय के हृदय का भाजन बना देती है।

इस प्रकार भास के नाटकों की कथावस्तु कतिपय सार्थक घटनाओ द्वारा उद्घाटित एव विकसित की गयी है। उसमे कही भी अस्वाभाविकता प्रतीत नहीं होती। भास परोक्ष की घटनाओ को इस प्रकार प्रस्तुत करते है, मानो प्रेक्षक उनका साक्षात् दर्शन कर रहा हो। जैसे—प्रतिज्ञायौगन्धरायण मे उदयन और वासवदत्ता रङ्गमञ्च पर कभी नही आते, किन्तु दर्शक उनकी उपस्थिति का निरन्तर आभास करते है। भास के नाटको मे अप्रत्याशित घटनाओ का भी बडे स्वाभाविक ढग से चित्रण हुआ है।

भास ने पात्रो का चरित्रचित्रण भी अत्यधिक निपुणता से किया है। पात्रो को उन्होने वास्तविकता, मनोवैज्ञानिकता एव मार्मिकता के साथ चित्रित करके सर्वथा नवीन एवं प्रभावोत्पादक बना दिया है। इनके नाटको के पात्र

जीवन की गहनतम व्यावहारिक अनुभूतियों एवं हृदय की संवेदनाओं को प्रकट करने में पूर्ण समर्थ है। स्वप्नवासवदत्तम् का उदयन यदि प्रेम के लिए अत्यधिक समर्पित है तो वासवदत्ता उसी प्रेम के उत्कृष्ट त्याग की साक्षात् मूर्ति है। पद्मावती एक आदर्श की प्रतिमा है तो यौगन्धरायण कर्त्तव्यनिष्ठता की मूर्ति है। विदूषक तो गम्भीर से गम्भीर व्यक्ति को हास्यरस में सराबोर कर देते हैं। इस प्रकार भास के सभी पात्र उनकी उत्कृष्ट निपुणता से सजे-सँवरे हैं।

भास के नाटकों में कथोपकथन अत्यधिक नपा तुला है। कोई भी पात्र व्यर्थ का वाग्विस्तार नहीं करता और न ही कल्पना का रंग चढाता है। पात्रों का कथोपकथन अत्यधिक संक्षिप्त एवं जीवन्त है। उनका एक-एक वाक्य उनके हृदय के स्तरों को उभारता हुआ दर्शकों के सामने रख देता है।

भास की भाषा में स्वाभाविकता की अधिकता है जिसमें अनुमान होता है कि उनके समय में संस्कृत आम बोल चाल की भाषा थी। वाक्य छोटे छोटे, पद प्राय समास-रहित हैं। सरलता से समझ में आ जाते हैं। कवि ने स्वाभाविक अलंकारों का ही प्रयोग किया है, जानबूझ कर उनको थोपा नहीं है। वास्तव में भास सूत्र-रूप में व्यक्ति थे। अति संक्षेप में अपनी बातों को कहना उस समय की परम्परा थी। भास उस परम्परा से अछूते नहीं थे।

भास की शैली ओज, प्रसाद और माधुर्य गुणों से ओतप्रोत है। विकट-बन्ध, क्लिष्ट-कल्पना, तथा समास भूयस्त्व का उनमें अभाव है। पदों का विन्यास स्वाभाविक है तथा भावसौष्ठव एवं प्रवाह की प्रचुरता है। भास रस के अनुकूल शैली में भी परिवर्तन कर देते हैं। उन्होंने उपमा, रूपक इत्यादि सरस एवं प्रचलित अलंकारों का ही अधिकतर प्रयोग किया है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भास की नाट्यकला उत्कृष्ट है। जिसके कारण उनके नाटक प्रेक्षकों के अन्तःकरण में सरलता से घर कर जाते हैं।

## भास का प्रकृति-चित्रण

भास एक नाटककार हैं, काव्यकार नहीं। अतएव उनका प्रकृति-चित्रण कथावस्तु को गतिशील बनाने वाला और संक्षिप्त है। भास प्रकृति का नैसर्गिक

वर्णन करके उसका हृदयग्राही रूप उपस्थित करते हैं। इसका प्रकृति चित्रण आलम्बन-रूप से ही अधिक हुआ है, उद्दीपन-रूप में बहुत कम। भास के चित्र अत्यधिक स्वाभाविक और बिम्बग्राही होते है। जैसे भास का सन्ध्या-कालीन सूर्य का वर्णन दर्शनीय है—

अस्ताद्रिमस्तकगत　प्रतिसंहृतांशु
सन्ध्यानुरञ्जितवपु प्रतिभाति सूर्य ।
रक्तोज्वलांशुकवृते　द्विरदस्य कुम्भे
जाम्बूनदेन　रचित　पुलको यथैव ॥
(अभिषेक ४।२३)

अर्थात् अस्ताचल के शिखर पर स्थित, किरणों को समेटे हुए, सन्ध्या द्वारा लाल बनाए गये भगवान् सूर्य उसी प्रकार सुशोभित हो रहे है जैसे हाथी के लाल चमकीले रेशमी कपड़े से ढके मस्तक भाग पर सोने का बना गोलाकार आभूषण शोभायमान हो।

सायकाल का कैसा स्वाभाविक चित्र खीचा है भास ने—

खगावासोपेता　सलिलमवगाढो　मुनिजन
प्रदीप्तोऽग्निर्भाति प्रविचरति धूमो मुनिवनम् ।
परिभ्रष्टो दूराद् रविरपि च सक्षिप्तकिरण
रथ व्यावर्त्यासौ प्रविशति शनैरस्तशिखरम् ॥
(स्वप्नवासव १।१६)

अर्थात् चिड़ियाँ अपने-अपने घोंसलों में चली गयी, मुनिलोग स्नान करने लगे, आग जल गयी (अत) तपोवन ग धूआँ फैल गया और बहुत ऊँचे से गिरे हुए सूर्य भी किरणों को समेट कर तथा रथ को छोटा करके धीरे-धीरे अस्ताचल को जा रहे हैं।

सूर्यास्त के बाद चन्द्रोदय का कितना बिम्बग्राही वर्णन भास ने किया है—

उदयति हि शशाङ्क क्लिन्नखर्जूरपाण्डु
युवतिजनसहायो　राजमार्गप्रदीप ।

तिमिरनिचयमध्ये रश्मयो यस्य गौराः
हृतजल इव पङ्के क्षीरधारा पतन्ति ॥
(चारुदत्त १।२९)

सरस खजूर के समान पीले वर्ण वाला, युवतियों का सहायक, राजमार्ग का दीपक चन्द्रमा उदित हो रहा है अन्धकार की राशि के मध्य में उसकी श्वेत किरणें उसी प्रकार पड़ रही हैं जैसे सूखे जलवाले कीचड़ में दूध की धारा हो।

समुद्र का कितना स्वाभाविक वर्णन है—

क्वचित्फेनोद्गारी क्वचिदपि च मीनाकुलजलः
क्वचिच्छङ्खाकीर्णः क्वचिदपि च नीलाम्बुदनिभः ।
क्वचिद् वीचीमालः क्वचिदपि च नक्रप्रतिभयः
क्वचिद्भीमावर्तः क्वचिदपि च निष्कम्पसलिलः ॥
(अभिषेक ४।१७)

यह समुद्र कहीं फेनों को उगलता हुआ, कहीं मछलियों से व्याप्त जल वाला, कहीं बिखरे शङ्खों वाला, कहीं काले बादल के समान श्याम वर्ण वाला कहीं तरङ्गों के समूह से युक्त, कहीं नक्रों के कारण भयानक, कहीं भयङ्कर भँवरों वाला और शान्त जल वाला बना हुआ है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भास संक्षिप्त तथा स्वाभाविक प्रकृति-चित्रण में सिद्धहस्त हैं।

## अभिषेक का संक्षिप्त कथानक

**प्रथम अङ्क**—प्रथम अङ्क की स्थापना से ज्ञात होता है कि वालि सुग्रीव की पत्नी को बलात् लेकर सुग्रीव को निकाल दिया है। सीता-हरण के पश्चात् सीता को खोजते हुए राम और लक्ष्मण से सुग्रीव की भेंट हो गयी है। राम और सुग्रीव दोनों परस्पर सहयोग के लिये वचनबद्ध हो गये हैं। वाली को मारने की तैयारी हो गयी है ॥ स्थापना समाप्त ॥

उसे लोगो के समक्ष नाटक के रूप मे प्रस्तुत किया है। इस परिवर्तन के कारण मूलकथा मे थोडी नवीनता आ गयी है जिससे दर्शको की उत्सुकता अन्त तक बनी रहती है। कवि द्वारा परिवर्तित स्थल द्रष्टव्य हैं—

(१) रामायणीय कथा मे वालि तथा सुग्रीव का स्वरूप एक जैसा होने से राम बालि को पहचान नही पाते। अत सन्देह होने के कारण बालि को मार नही पाते। सुग्रीव युद्ध मे परास्त होकर भाग जाता है। पुन गजपुष्पी-लता को गले मे धारण करके जाता है तथा इस बार बालि और सुग्रीव को पहचान कर राम वालि का वध करते हैं किन्तु अभिषेक मे पहली वार के युद्ध मे ही सुग्रीव बालि से मार खाकर गिर जाता है तथा हनुमान् द्वारा प्रतिज्ञा का याद दिलाये जाने पर राम बालि का वध कर देते हैं।

(२) रामायणीय कथा मे हनुमान् सीता को विश्वास दिलाने के लिए राम की अङ्गूठी ले जाते है तथा वापस होते समय राम के विश्वास के लिए सीता की चूडामणि को ले आते हैं। भास ने इस घटना का परित्याग करके नयापन लाया है। अभिषेकनाटक की सीता बिना किसी चिह्न के ही बात-चीत के चलते हनुमान् और उनकी बातो की विश्वसनीयता की परीक्षा कर लेती है। इसी प्रकार बिना किसी चिह्न के प्रमाण के ही राम भी हनुमान् की बातो पर विश्वास कर लेते हैं।

(३) समुद्र पार करने के लिये रामाणीय कथा मे नल और नील द्वारा पुल बनवाया जाता है किन्तु अभिषेकनाटक मे स्वय वरुण राम के सम्मुख उपस्थित होते है। पुन उनकी कृपा से समुद्र का जल दो भागो मे बँट जाता है तथा बीच का जल स्थिर हो जाता है जिससे सेना पार चली जाती है।

(४) रामायणीय कथा मे मेघनाथ का लक्ष्मण से युद्ध होता है। लक्ष्मण मूर्च्छित हो जाते हैं। सञ्जीवनी बूटी द्वारा जिलाये जाते हैं। पुन दोनो मे युद्ध होता है तथा लक्ष्मण द्वारा मेघनाथ मारा जाता है किन्तु भास ने राम द्वारा ही मेघनाथ का वध दिखलाया है।

(५) रामायणीय कथा मे रावण वध के बाद जब राम अयोध्या पहुचते हैं तब वहाँ उनका राज्याभिषेक होता है किन्तु अभिषेकनाटक मे लका मे

हीं अग्निदेव दशरथ तथा देवों की उपस्थिति में उनका राज्याभिषेक कर देते हैं। मजे की बात तो यह है कि इस अवसर पर इन्द्र के आदेश से भरत तथा शत्रुघ्न-सहित सम्पूर्ण अयोध्या के प्रजाजन लंका में पहुँच जाते हैं।

नाटक का नामकरण—अभिषेक घटना प्रधान नाटक है। घटनाओं के आधार पर ही नाटक का नामकरण हुआ है। इस नाटक में तीन बार राज्याभिषेक हुआ है (१) वालि के वध के बाद किष्किन्धा के राज्य पर सुग्रीव का अभिषेक (२) रावण द्वारा निर्वासित तथा राम की शरण में आये हुए विभीषण का लङ्का के राज्य पर अभिषेक तथा (३) रावण-वध के पश्चात् लङ्का में ही समस्त अयोध्यावासियों की उपस्थिति में अयोध्या के राज्य पर राम का अभिषेक। इन्हीं अभिषेक की घटनाओं के आधार पर इसका 'अभिषेक' नाम उपयुक्त है। इसमें प्रमुख राज्याभिषेक था—अयोध्या राज्य पर राम का। प्रमुखत: राम का राज्याभिषेक ही इस नाटक के नाम का प्रमुख आधार है।

## पात्रों का चरित्र चित्रण

### राम

नाट्यशास्त्रीय लक्षणों के अनुसार राम इस नाटक के धीरोदात्त नायक हैं। वे स्वभाव से अत्यन्त गम्भीर हैं। रावण के वध के पश्चात् उनसे मिलने के लिए जब सीता आती हैं तो रावण के घर रहने के कारण उसे अपने पवित्र इक्ष्वाकुवंश का कलंक कहकर रोक देते हैं। सीता के अग्नि में प्रविष्ट होने के बाद जब अग्निदेव सीता की पवित्रता का प्रमाण देते हैं तब उसे स्वीकार करते हैं। यद्यपि वे जानते हैं कि सीता पवित्र है फिर भी उसकी पवित्रता के विषय में लोगों को विश्वास दिलाने के लिए ऐसा करते हैं।

जानताऽपि च वैदेह्या शुचितां धूमकेतन !
प्रत्ययार्थं हि लोकानामेवमेव मया कृतम् ॥ (६ । २९)

इस नाटक में राम को अवतारी एवं वीर पुरुष के रूप में चित्रित किया गया है। लोकमर्यादा एवं धर्म की रक्षा ही उनका परम उद्देश्य है। वालि से

राम की व्यक्तिगत कोई शत्रुता नहीं थी। उसने अपने छोटे भाई सुग्रीव को राज्य से बाहर निकाल दिया था। इतना ही नही बालि ने सुग्रीव की पत्नी के साथ अभिगमन किया था, जो अनुचित था।

भवता वानरेन्द्रेण धर्माधर्मौ विजानता।
आत्मानं मृगमुद्दिश्य भ्रातृदाराभिमर्शनम् ॥ (१।२०)

राम शरणागत वत्सल हैं। शरण मे आये हुए शत्रुपक्ष के व्यक्ति को भी स्वागत-सहित अपना कर उसकी रक्षा करते हैं। शरणागत की सहायता एवं उसकी रक्षा ही धर्म है। जब रावण द्वारा परित्यक्त तथा अपमानित विभीषण राम की शरण मे आता है तो वे उसे सहर्ष स्वीकार कर लेते हैं तथा उसे लंकाधिराज बना देते हैं—'अद्यप्रभृति मद्वचनाल्लंकेश्वरो भव'।

रावण द्वारा भेजे गये दो गुप्तचर शुक और सारण राम की सेना मे पकड़े जाते हैं। विभीषण उन दोनों को रावण का अभिन्न गुप्तचर कहकर यथोचित दण्ड देने के लिए आग्रह करता है किन्तु राम उनके साथ वीरोचित व्यवहार करते हैं—उन दोनों को छोड़ देते हैं—

अनयोः शासनादेव न मे वृद्धिर्भविष्यति।
क्षयो वा राक्षसेन्द्रस्य तस्मादेतौ विमोचय ॥ (४।२१)

इस नाटक मे राम को विष्णु का अवतार बतलाया गया है। स्वयं जगत् के कारण-रूप चक्र, शार्ङ्ग तथा गदाधारी विष्णु मनुष्य का रूप ग्रहण करके लोक मङ्गल के लिए पृथ्वी पर अवतरित हुए हैं—

मानुषं रूपमास्थाय चक्रशार्ङ्गगदाधरः।
स्वयं कारणभूतः सन् कार्यार्थी समुपागतः ॥ (४।१४)

## सीता

सीता इस नाटक की स्वीया नायिका है। वह आदर्श भारतीया नारी है। भारतीय स्त्रियों का सबसे बड़ा धर्म है—पातिव्रत-धर्म। वह उसमे कूट-कूट कर भरा है। इस समय वह पति के विरह-वेदना से सन्तप्त है। राक्षस-राज रावण उसे हरण करके अपनी राजधानी लंका मे ले गया है। वह उसे डरा-धमका

कर तथा ममझा बुझा कर उससे प्रणय-याचना करता है। किन्तु वह अपने पातिव्रत-धर्म पर अटिग रहती है। और उसे शाप देने के लिए तत्पर हो जाती है—"शप्नोऽस्मि"। सीता के इस शाप से त्रिभुवन-विजेता रावण घबड़ा जाता है—

> देवा सेन्द्रादयो भग्ना दानवाश्च मया रणे।
> मोऽहं मोहं गतोऽस्म्यद्य सीतायास्त्रिभिरक्षरैः॥ (२।१८)

सीता का अपने पति राम के प्रति सच्चा अनुराग है। पति के सुख दुख को अपना सुख दुख समझती है। जब हनुमान् सीता से राम का समाचार सुनाते हैं कि राम आप के वियोग में सर्वदा सन्तप्त रहते हैं तो वह दुखी हो जाती है। वह नहीं चाहती कि राम को किसी प्रकार का कष्ट हो। इसी लिए वे हनुमान् से कहती हैं कि आप मेरी इस कष्ट की दशा को आर्यपुत्र से ऐसे ढंग से कहना जिससे वे शोकाभिभूत न हो जाँय।

भद्र ! एतां मेऽवस्थां श्रुत्वार्यपुत्रो यथा शोकपरवशो न भवति तथा मे वृत्तान्तं भण।

वह विरह से अत्यधिक सन्तप्त है। इस समय इसकी अवस्था धूप में फेंकी हुई माला के समान हो गयी है—

> असितभुजकरया धारयन्त्येकवेणीं करपरिमितमध्या कान्तसमक्तचित्ता।
> अनशनकृशदेहा बाष्पसिक्तानना सरसिजमालेवातपे विप्रविद्धा॥
> (२।८)

उसके लिए पति भक्ति के समक्ष सब कुछ तुच्छ है। रावण उन्हें प्रणय के बदले अपनी विशाल शक्ति, धन-सम्पत्ति तथा राज्यलक्ष्मी तक देने को तैयार है किन्तु वह उसको त्याग देती है। रावण के द्वारा यह धमकी दिये जाने पर कि आज मेरे शस्त्र द्वारा दोनों—राम तथा लक्ष्मण को धराशायी कर दिया जाएगा। वे इस पर विश्वास नहीं मानती। क्योंकि व राम के पराक्रम से अत्यधिक प्रभावित हैं। अतः रावण को मूर्ख कहती हुई इस कार्य को वह हाथ से मन्दराचल उठाना बताती है—

हं मूढः खल्वसि रावणकः यो मन्दरं हस्तेन तुलयितुकामः ।

रावण की माया द्वारा कटे हुए राम तथा लक्ष्मण के सिर को देखकर वह मूर्च्छित हो जाती है तथा रावण से अपने सिर को भी उसी तलवार से अलग करने के लिए प्रार्थना करती है—

भद्र ! येनासिनार्यपुत्रस्यासदृशं कृत तेन मामपि मारय ।

रावण के मार दिये जाने पर वह बडी उत्सुकता तथा अभिलाषा के साथ राम से मिलने जाती है किन्तु राम द्वारा रावण के घर मे निवास करने के कारण कुलकलङ्किनी कह कर रोक दी जाती हैं। उसे अग्नि में प्रवेश करना पडता है । अग्निदेव साथ आकर उसकी पवित्रता का साक्ष्य देते है—

इमां गृह्णीष्व राजेन्द्र ! सर्वलोकनमस्कृताम् ।
अपापामक्षता शुद्धा जानकीं पुरुषोत्तम ! ॥ (६।२८)

और दे भी क्यों न । जगत्पावनी जानकी तो भगवती लक्ष्मी है । भगवती लक्ष्मी की अवतार-भूता जानकी में अपवित्रता कहाँ से प्रवेश करती । जो संसार को पवित्र करने वाली है उनकी पवित्रता के विषय मे यह सन्देह ? इसी लिए अग्निदेव ने उनकी पवित्रता को प्रमाणित किया ।

इमां भगवतीं लक्ष्मीं जानीहि जनकात्मजाम् ।
सा भवन्तमनुप्राप्ता मानुषीं तनुमास्थिता ॥ (६।२८)

## हनुमान्

हनुमान् अतुलित बलशाली, महापराक्रमी तथा सच्ची निष्ठा से युक्त बानर है वे सुग्रीव के मन्त्री हैं। विपत्ति मे सर्वदा अपने स्वामी का साथ देते है । मैत्री हो जाने पर जब राम के द्वारा उत्साहित सुग्रीव बालि से लडने जाता है तब बालि के द्वारा आहत कर दिया जाता है । सुग्रीव की ऐसी दशा देखकर हनुमान् अत्यधिक दु खी होते है और बालि को शीघ्र मारने के लिए राम को उनकी प्रतिज्ञा की याद दिलाते हैं —

बलवान् वानरेन्द्रस्तु दुर्बलस्तु पतिर्मम ।
अवस्था शपथश्चैव सर्वमार्येण चिन्त्यताम् ॥ (१।१५)

सीता के अन्वेषण में हनुमान् का प्रमुख हाथ होता है। समुद्र पार लङ्का में प्रवेश करना बड़े साहस और पराक्रम का कार्य है। सम्पाति द्वारा सीता का वृत्तान्त सुनकर हनुमान् अपने बल से समुद्र को लाँघ कर लङ्का पहुँच जाते हैं—

लब्ध्वा वृत्तान्तं रामपत्न्या खगेन्द्रात् आरुह्यागेन्द्रं सद्विपेन्द्रं महेन्द्रम्।
लङ्कामभ्येतुं वायुपुत्रेण शीघ्रं वीर्यप्राबल्याल्लङ्घितः सागरोऽथ॥
(२।१)

लङ्का के सभी स्थलों में ढूढते हुए वे क्रीडोद्यान में पहुँचते हैं। वहाँ अशोक वृक्ष के कोटर में बैठकर सभी वृत्तान्त को समझते हैं। रावण के अभिमान को देख कर उनका क्रोध बढ जाता है किन्तु वे सन्तुलित रहते हैं। वे सोचते है कि यदि मैं रावण को मार देता हूँ तब तो कार्य पूरा हो जाएगा किन्तु यदि मुझे रावण ने मार दिया तो राम का सारा का चौपट हो जाएगा—

यद्यहं रावणं हन्मि कार्यसिद्धिर्भविष्यति।
यदि मां प्रहरेद् रक्षो महत् कार्यं विपद्यते॥ (२।१६)

हनुमान् महान् निर्भीक हैं। जिस रावण से देवता तक कापते हैं। उसे वे लंका में अपने आगमन की सूचना दिये बिना नहीं लौटना चाहते। जब रावण को हनुमान् द्वारा अशोक वाटिका उजाड़ दिये जाने का समाचार मिलता है तब वह अपनी सेना सहित अक्षयकुमार को भेजता है। हनुमान् सेना-सहित अक्षयकुमार को मार डालते हैं।

क्रोधात् मरत्कनेन त्वरिततरहयं स्यन्दनं वाहयन्तं
प्रावृट्कालाभ्रकल्पं परमलघुतरं बाणजालान् वमन्तम्।
तान् बाणान् निर्विधून्वन् कपिरपि सहसा तद्रथं लङ्घयित्वा
कण्ठे सङ्गृह्य धृष्टं मुदिततरमुखो मुष्टिना निर्जघान॥ (३।७)

तदनन्तर मेघनाद के पहुँचने पर उसे मारने में सक्षम होते हुए भी उसे मारते नहीं। उनका उद्देश्य तो रावण के सम्मुख उपस्थित होना था, अतः मेघनाद के पाश में बँध जाते हैं।

वह पक्का राजनीतिज्ञ भी है। हनुमान् को मारने का निर्देश देते देते रुक जाता है। दूत-वध लोकापवाद का विषय है—'दूतवधः खलु वचनीयः' मेघनाथ का वध सुनकर सभी अनिष्ट की जड़ सीता को ही मारना चाहता है किन्तु स्त्रीवध निन्दनीय सुनकर उनका वध नही करता।

वह दृढ-निश्चय वाला व्यक्ति है। उसे राम से युद्ध करके उन्हे पराजित करना है। जब वह पराक्रम-शाली कुबेर से राज्यलक्ष्मी को छीन सकता है तो मनुष्यरूप राम को क्या समझता। अपनी जाती हुई राज्यलक्ष्मी को उन्हें मारकर रोक लेने का दावा करता है।

बलादेव गृहीतासि तदा वैश्रवणालये।
बलादेव ग्रहीष्ये त्वा हत्वा राघवमाहवे॥ (५।५)

## बालि

बालि किष्किन्धा का राजा तथा सुग्रीव का बड़ा भाई है। वह महा-बलशाली है। उसे अपने बल पर बहुत बड़ा गर्व है। अतः सुग्रीव की गर्जना सुनकर वह आग-बबूला हो जाता है। पत्नी के द्वारा रोके जाने पर भी वह अपने बल की सराहना करते हुए उससे युद्ध करने जाने के लिए तैयार हो जाता है।

तारे! मया खलु पुराऽमृतमन्थनेऽपि
गत्वा प्रहस्य सुरदानववैरमसङ्घान्।
उत्फुल्लनेत्रमुरगेन्द्रमुदग्ररूप—
माकृष्यमाणमवलोक्य सुविस्मितास्ते॥ (१।११)

वह अपने बल के सामने इन्द्र, शङ्कर, विष्णु को भी कुछ नही जोड़ता। इस लिए सुग्रीव से कहता है कि अब तुम बच नही सकते।

इन्द्रो वा शरणं तेऽस्तु प्रभुर्वा मधुसूदनः।
मच्चक्षुष्पथमासाद्य सजीवो नैव यास्यति॥ (१।१२)

सुग्रीव में ताकत कहाँ जो बालि का सामना कर सके। वह तो राम के द्वारा उसे मारे जाने का वादा किये जाने पर उस (बालि) पर आक्रमण

करता है। राम उसे मारते तो अवश्य हैं किन्तु छिपकर। वे भी उसे सामने से मारने मे असमर्थ हैं। राम के इस कृत्य को निन्दनीय मानता है।

भवता सौम्यरूपेण यशसो भाजनेन च।
छलेन मा प्रहरता प्ररूढमयशः कृतम् ॥ (१।१८)

फिर भी वालि समझदार व्यक्ति है। वह अपने छोटे भाई की पत्नी के साथ अभिगमन किया है, जो अनुचित है। राम द्वारा यह तर्क दिये जाने वह अपने वध को न्याय-सगत मान लेता है।

'अनुत्तरा वयम्'।

मरते समय वह सुग्रीव से क्षमा माँगता है तथा अपने पुत्र अङ्गद की सुरक्षा का भार सुग्रीव को सौंप देता है।

मया कृतं दोषमपास्य बुद्धया
त्वया हरीणामधिपेन सम्यक्।
विमुच्य रोषं परिगृह्य धर्मं
कुलप्रवालं परिगृह्यतां न ॥ (१।२६)

—जमुना पाठक

## पात्र-परिचय

पुरुष—

१. राम—दशरथ के ज्येष्ठ पुत्र।
२. लक्ष्मण—राम का छोटा भाई।
३. वालि—सुग्रीव का बड़ा भाई और किष्किन्धा का राजा।
४. सुग्रीव—वालि का छोटा भाई।
५. अङ्गद—वालि का पुत्र।
६. हनुमान्—सुग्रीव का मंत्री।
७. नील—एक वानर-अधिकारी।
८. बलाध्यक्ष—वानर-सेनापति।
९. बिलमुख—एक वानर योद्धा।
१०. ककुभ—एक वानर-अधिकारी।
११. वानर-काञ्चुकीय—सुग्रीव का कञ्चुकी।
१२. रावण—लङ्का का राजा।
१३. विभीषण—रावण का छोटा भाई।
१४. विद्युज्जिह्व—एक राक्षस।
१५. शंकुकर्ण—रावण का एक सेवक।
१६. शुक, सारण—रावण के मंत्री।
१७ राक्षस-काञ्चुकीय—रावण का कञ्चुकी।
१८. तीन विद्याधर।
१९. अग्निदेव।
२०. वरुणदेव।

स्त्रियाँ—

१. सीता—रामपत्नी।
२. तारा—वालि-पत्नी।
३. राक्षसियाँ।
४. विजया—रावण की प्रतिहारी।

भासनाटकचक्रे

# अभिषेकनाटकम्

'शशिप्रभा' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

## प्रथमोऽङ्कः

( नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः )

सूत्रधारः—

यो गाधिपुत्रमखविघ्नकराभिहन्ता
युद्धे विराधखरदूषणवीर्यहन्ता ।
दर्पोद्धतोल्बणकबन्धकपीन्द्रहन्ता
पायात् स वो निशिचरेन्द्रकुलाभिहन्ता ॥ १ ॥

* शशिप्रभा *

अन्वय —यः गाधिपुत्रमखविघ्नकराभिहन्ता, युद्धे विराधखरदूषणवीर्यहन्ता, दर्पोद्धतोल्बणकबन्धकपीन्द्रहन्ता, निशिचरेन्द्रकुलाभिहन्ता (अस्ति) सः वः पायात् ।

(नान्दी के पश्चात् सूत्रधार प्रवेश करता है।)

सूत्रधार—जो गाधि के पुत्र (विश्वामित्र) के यज्ञ में विघ्न करने वाले (राक्षसों) का वध करने वाला है, युद्ध में विराध, खर, दूषण (आदि राक्षसों) के पराक्रम का अन्त करने वाला है, अत्यधिक गर्वशाली तथा उग्र कबन्ध और कपीश (बाली) को मारने वाला है, तथा राक्षसेन्द्र (रावण) के वंश का संहार करने वाला है, वह भगवान् (राम) आप लोगों की रक्षा करें।

एवमार्यमिश्रान् विज्ञापयामि। (परिक्रम्यावलोक्य) अये किन्तु खलु मयि विज्ञापनव्यग्रे शब्द इव श्रूयते। अङ्ग, पश्यामि।

( नेपथ्ये )

सुग्रीव ! इत इतः।

( प्रविश्य )

पारिपार्श्वकः—भाव !

---

यो गाधिपुत्रेति—य = भगवान्, गाधिपुत्रमखविघ्नकराभिहन्ता = गाधे चन्द्रवंशीयस्य क्षत्रियविशेषस्य पुत्रः सुतः विश्वामित्र इत्यर्थः तस्य मखे यज्ञे विघ्नकराणां विघ्नविधायकानाम् अभिहन्ता वधकर्ता, युद्धे = रणे, विराधखरदूषणवीर्यहन्ता = विराधश्च खरश्च दूषणश्च इति विराधखरदूषणाः तेषां वीर्यस्य पराक्रमस्य हन्ता विनाशकः, दर्पोद्धतोल्बणकबन्धकपीन्द्रहन्ता = दर्पेण अभिमानेन उद्धतौ उद्दण्डौ च उल्बणौ बलशालिनौ च कबन्ध राक्षसविशेष कपीन्द्रः च बाली च तयो हन्ता वधकर्ता, निशिचरेन्द्रकुलाभिहन्ता = निशिचराणां राक्षसानां इन्द्रः स्वामी तस्य कुलस्य वंशस्य अभिहन्ता ध्वंसकः अस्तीति शेषः, स = भगवान् रामः, व = युष्मान्, पायात् = रक्ष्यात्। अन्त्यानुप्रास अलङ्कार। वसन्ततिलकाछन्द।

८ एवमिति—एवम् = अनेन प्रकारेण, आर्यमिश्रान् = पूजनीयान्, विज्ञापयामि = निवेदयामि, परिक्रम्य = परिभ्रम्य, अवलोक्य = दृष्ट्वा, विज्ञापनव्यग्रे = निवेदनव्यासक्ते, श्रूयते = आकर्ण्यते।

---

आप आदरणीय सज्जनों (दर्शकों) को मैं यह सूचित करता हूँ। (घूम कर और देखकर) अरे! मेरे द्वारा विज्ञापित करने में व्यस्त होने पर यह कैसा शब्द सुनायी दे रहा है। अच्छा, देखता हूँ।

[ नेपथ्य से ]

हे सुग्रीव ! इधर से, इधर से आइये।

(प्रवेश करके)

पारिपार्श्विक—हे महाशय !

कुतो नु खल्वेष समुत्थितो ध्वनिः प्रवर्तते श्रोत्रविदारणो महान् ।
प्रचण्डवातोद्धृतभीमगामिना बलाहकानामिव खेऽभिगर्जताम् ॥७॥

सूत्रधारः—मार्ष ! किं नावगच्छसि । एष खलु सीतापहरणजनित-सन्तापस्य रघुकुलप्रदीपस्य सर्वलोकनयनाभिरामस्य रामस्य च, दाराभिमर्शननिर्विषयीकृतस्य सर्वहर्यृक्षराजस्य सुविपुलमहाग्रीवस्य सुग्रीवस्य च परस्परोपकारकृतप्रतिज्ञयोः सर्ववानराधिपतिं हेममालिनं वालिनं हन्तुं समुद्योगः प्रवर्तते । तत एतौ हि—

---

अन्वयः—प्रचण्डवातोद्धृतभीमगामिना खे अभिगर्जता बलाहकानाम् इव श्रोत्रविदारणः एष महान् ध्वनिः कुतः नु खलु समुत्थितः प्रवर्तते ।

कुत इति—प्रचण्डवातोद्धृतभीमगामिना=प्रचण्डः प्रकर्षेण चण्डः तीव्रगतिः यः वातः वायुः तेन उद्धृताः उत्थापिताः भीमं भीषणं यथा स्यात् तथा गामिनां चलितानाम्, खे=आकाशे, अभिगर्जताम्=अभितः परितः गर्जनां ध्वनिं कुर्वताम्, बलाहकानामिव=मेघानामिव, श्रोत्रविदारणः=श्रोत्रयोः कर्णयोः विदारणः भेदकः, एषः=अयम्, महान् ध्वनिः=विपुलः शब्दः, कुतः=कस्मात्स्थानात्, नु=इति पृच्छायाम्, खलु=निश्चयेन, समुत्थितः=उत्पन्नः, प्रवर्तते=प्रसरति । उपमालङ्कारः । वंशस्थछन्दः ।

मार्षेति—मार्ष=हे मारिष, अवगच्छसि=जानासि, सीतापहरणजनित-सन्तापस्य=सीतायाः जानक्याः अपहरणेन अपनयनेन जनितः उत्पादितः सन्तापः दुःखं यस्य तस्य, रघुकुलप्रदीपस्य=रघूणां रघुवंशीयानां नृपाणां

---

कानों को फाड़ता हुआ-सा—यह महान् शब्द कहाँ से आ रहा है, मानो यह प्रबल आँधी से प्रेरित होकर आकाश में दौड़ने वाले मेघों का गर्जन हो ।

सूत्रधार—अरे ! क्या नहीं जानते हो ।— यह सीताहरण से पीड़ित-रघुकुल के दीपक सर्वलोकप्रिय राम एवं पत्नीहरण-पूर्वक निष्कासित सम्पूर्ण वानर एवं ऋक्षों के स्वामी उन्नत ग्रीवा वाले सुग्रीव की परस्पर उपकार करने की प्रतिज्ञा (हुई है, उस प्रतिज्ञा) के अनुसार सम्पूर्ण वानरों के स्वामी स्वर्णमालाधारी बाली को मारने के लिए उपाय हो रहा है । इसीलिए यह—

इदानीं राज्यविभ्रष्टं सुग्रीवं रामलक्ष्मणौ।
पुनः स्थापयितुं प्राप्ताविन्द्रं हरिहराविव॥ ३॥

( निष्क्रान्तौ।)

---

यत्कुलं वंश तस्य प्रदीपस्य, सर्वलोकनयनाभिरामस्य = सर्वे च ते, लोका जनाः तेषां नयनानां नेत्राणाम् अभिरामः रमणीयः, रामस्य = राघवस्य, दाराभिमर्षणनिर्विषयीकृतस्य = दाराणां स्त्रियाः अभिमर्षणम्, आकर्षणम् अभिगमनमित्यर्थः तेन निर्विषयीकृतस्य बहिष्कृतस्य, सर्वहर्यृक्षराजस्य = सर्वे च ते हरयः वानराः ऋक्षाश्च भल्लूकाश्च तेषां राजा अधिपः तस्य, सुविपुल महाग्रीवस्य = सुष्ठु विपुला विस्तृता महती विशाला च ग्रीवा गलः यस्य तस्य, सुग्रीवस्य = एतन्नामकस्य कपिराजस्य परस्परोपकारकृतप्रतिज्ञयो = परस्परं अन्योऽन्यं य उपकारः हितकार्यं तस्मिन् कृता विहिता प्रतिज्ञा दृढसङ्कल्प याभ्यां तयोः, सर्ववानराधिपतिं = सर्वे सकला ये वानराः कपयः तेषाम् अधिपतिं ईशम्, हेममालिनं = हेम्नः सुवर्णस्य माला हारः यस्य तम्, वालिनं = वालीनामकं राक्षसम् हन्तुं = मारितुम् समुद्योगः = समुपायः, प्रवर्तते = क्रियते।

अन्वयः—इदानीं हरिहरौ राज्यविभ्रष्टम् इन्द्रम् इव रामलक्ष्मणौ राज्य-विभ्रष्टं सुग्रीवं (पुनः) राज्यं स्थापयितुं प्राप्तौ (स्तः)।

इदानीमिति—इदानीम् = अधुना, हरिहरौ = हरिः विष्णुः हरः च शङ्करः च, राज्यविभ्रष्टं = राज्यात् राज्याधिकारात् विभ्रष्टं विच्युतम्, इन्द्रमिव = पुरन्दरमिव, रामलक्ष्मणौ = रामः रामचन्द्रः लक्ष्मणः च सौमित्रिः च द्वौ, सुग्रीवं = एतन्नामकं वानरराजम्, पुनः = भूयः, स्थापयितुम् = आरोपयितुम्, प्राप्तौ = आगतौ। उपमालङ्कारः। अनुष्टुप् छन्दः।

---

इस समय राज्यच्युत सुग्रीव को पुनः राज्य पर स्थापित करने के लिए राम और लक्ष्मण आये हैं, मानो इन्द्र को पुनः राज्य पर स्थापित करने के लिए आये हुए विष्णु और शिव हों।

[ निकल जाते हैं ]

॥ स्थापना ॥

( ततः प्रविशति रामो लक्ष्मणसुग्रीवौ हनुमांश्च )

रामः—सुग्रीव ! इत इतः ।

मत्सायकान्निहतभिन्नविकीर्णदेहं
शत्रुं तवाद्य सहसा भुवि पातयामि ।
राजन् ! भयं त्यज ममापि समीपवर्ती
दृष्टस्त्वया च समरे निहतः स वाली ॥ ४ ॥

अन्वय—अद्य सहसा मत्सायकात् निहतभिन्नविकीर्णदेहं तव शत्रुं भुवि पातयामि । हे राजन् ! त्वं भयं त्यज समरे च निहतः सः वाली मम अपि समीपवर्ती सन् त्वया दृष्टः ।

मत्सायकेति—अद्य=अस्मिन्दिवसे सहसा=अकस्मात्, मत्सायकात्=मम सायकात् बाणात्, निहतभिन्नविकीर्णदेहं=निहतं मारितं भिन्नं छिन्नं विकीर्णं इतस्ततः प्रसृतं देहं शरीरं यस्य तम्, तव=सुग्रीवस्य, शत्रुं=रिपुम्, भुवि=पृथिव्याम्, पातयामि=पतितं करोमि, राजन्=हे नृप सुग्रीव ! भयं=भीतिम्, त्यज=मुञ्च, समरे च=युद्धे च, निहतः=मारितः, सः=पुरोवर्ती, वाली=एतन्नामकः तव अग्रजः, मम अपि=मम रामस्य अपि, समीपवर्ती=समीपस्थः, सन् त्वया=सुग्रीवेण, दृष्टः=विलोकितः । वसन्ततिलकाछन्दः ।

॥ स्थापना समाप्त ॥

(तत्पश्चात् राम, लक्ष्मण, सुग्रीव और हनुमान् प्रवेश करते हैं)

राम—हे सुग्रीव ! इधर से, इधर से आओ !

आज मैं अपने बाणों द्वारा तुम्हारे शत्रु (बाली) के शरीर को विदीर्ण करके (उसे) धराशायी कर रहा हूँ । हे राजन् ! मेरे समीप में रहकर भय छोड़ो । अभी युद्ध में मरे हुए बाली को देखोगे ।

सुग्रीव—हे महाराज ! आप की कृपा से मैं देवताओं के राज्य की आशा करता हूँ, वानरों के राज्य की क्या बात है ? क्योंकि—

सुग्रीवः—देव ! अहं खल्वार्यस्य प्रसादाद् देवानामपि राज्यमाशङ्के, किं पुनर्वानराणाम् ! कुतः—

मुक्तो देव ! तवाद्य वालिहृदयं भेत्तुं न मे संशयः
सालान् सप्त महावने हिमगिरेः शृङ्गोपमाञ्छ्रीधर !
भित्त्वा वेगवशात् प्रविश्य धरणीं गत्वा च नागालयं
मज्जन् वीर ! पयोनिधौ पुनरयं सम्प्राप्तवान् सायकः ॥५॥

देवेति—देव=हे महाराज ! अहं=सुग्रीवः, खलु=निश्चयेन, आर्यस्य=पूजनीयस्य भवतः, प्रसादात्=अनुग्रहात्, देवानामपि=सुराणामपि, राज्यं=राज्याधिकारम्, आशङ्के=आशंसे।

अन्वयः—हे देव ! श्रीधर ! (त्वया) मुक्तः तव अयं सायकः महावने हिमगिरेः शृङ्गोपमान् सप्त सालान् भित्त्वा वेगवशात् धरणीं प्रविश्य नागालयं च गत्वा पयोनिधौ मज्जन् पुनः अद्य वालिहृदयं भेत्तुं प्राप्तवान् (इति) मे न संशयः (अस्ति)।

मुक्त इति—श्रीधर देव=हे लक्ष्मीनाथ देव ! मुक्तः=क्षिप्तः, तव=रामस्य, अयं=पुरोवर्ती, सायकः=बाणः, महावने=विशालारण्ये, हिमगिरेः=हिमालयस्य, शृङ्गोपमान्=शिखरसदृशम् सप्त=सप्त संख्यकान् सालान्=एतन्नामकवृक्षविशेषान् भित्त्वा=छित्त्वा, वेगवशात्=जवकारणात् धरणी=पृथिवीम्, प्रविश्य=प्रवेशं कृत्वा नागालयं च=सर्पगृहं पातालपुरं च, गत्वा=यात्वा, पयोनिधौ=समुद्रे मज्जन्=अवगाहमानः, पुनः=भूयः, अद्य=अस्मिन्दिवसे, वालिहृदयं=वालिनः एतन्नामकराक्षसस्य हृदयं=अन्तःकरणम्, भेत्तुं=छेत्तुम् प्राप्तवान्=गतवान्, मे=मम, न=नहि, संशयः=सन्देहः, अस्तीति शेषः। दीपकालङ्कारः। शार्दूलविक्रीडितं छन्दः।

हे लक्ष्मीनाथ देव ! आपका छोड़ा हुआ बाण महावन में (हिमालय के शिखरों जैसे सात साल वृक्षों को तोड़कर, तेजी से पृथिवी में घुसकर, पाताल में आकर तथा समुद्र में डूबता हुआ, हे वीर ! आज बाली का हृदयभेदन करने के लिए (आपके पास) आ रहा है—इसमें मुझे सन्देह नहीं है।

